## लेखकीय

सुनता हूँ कि कहानी लिखना एक शिल्प है और कला है। कहानियाँ मैंने लिखी जरूर हैं और अब भी लिख लेता हूँ लेकिन कला वगैरह का मुझे कुछ पता नही है। शायद मान लिया जाता होगा कि लिखी है तो कहानी को मैं जानता जरूर होऊँगा। इसी से जब-तब कहानी को लेकर भेंट वार्ता में मुझे जिरह के नीचे आना पड़ा है। गोष्ठियाँ, परिसम्वादों में आक्षेपों के बीच खड़ा होना और बोलना-भुगतना पड़ा है। यह सकलन कुछ उसी तरह की बातों को लेकर प्रकाशित किया जा रहा है। लिखने के पहले दिन से आज तक मैं कहता आ रहा हूँ कि मैं नहीं जानता हूँ। यहाँ तक भी कि जानना चाहता भी नहीं हूँ। कारण और कुछ नहीं, सिर्फ यह कि होने से ही मुझे छुट्टी नहीं है। इस होने और होते जाने में जो करना समाया है उसी में मुझ से कहानियाँ लिख गई हैं। उससे आगे और विश्वसनीय मैं कुछ नहीं कह सकता हूँ।

पुस्तक सबके समक्ष है और कहानी को लेकर जो कुछ इसमें कहा सुना गया है आशा है उसको लेकर मनोविनोद शायद हो जाय विशेष तत्वचर्चा न होगी।

११ मार्च '६७ —जैनेन्द्रकुमार

## प्रकाशकीय

यह सकलन अनेक बन्धुओ के कृतित्व के योग से बनने मे आया है। 'कहानी म अपेक्षणीय और उपेक्षणीय' तथा 'कहानी प्रेरणा, प्रभाव और शिल्प लेखो के प्रश्नकर्त्ता श्री जगदीश गोयल ह। सवश्री प्रदीप पत महेन्द्र त्यागी धर्मेन्द्र गुप्त की भेंट वार्ताओ को सयुक्त करके स्वातन्त्र्योत्तर हिन्दी-कहानी एक विश्लेषण को स्वरूप मिला है। 'हिन्दी कहानी शील निरूपण के प्रश्नकर्त्ता श्री ओम प्रकाश दीपक हैं। सम्पादन म उपयुक्त लेखो का उपयुक्त शीषक आदि देने की आवश्यकता हुई है। विश्वास है कर्त्ता बन्धुओ को वे अनुकूल प्रतीत होगे।

'नीलम देश की राजकन्या ग्रामोफोन का रिकाड और पत्नी कहानी पर लेखक के वक्तव्य सकलन म सम्मिलित हैं। उनकी विज्ञान और अभिमान कहानियाँ पर्याप्त चर्चास्पद रही थी। उस प्रकरण मे धमयुग में प्रकाशित श्री रमेश बक्षी और लेखक के पत्र भी उपयोगी जानकर यहाँ प्रस्तुत किय जा रहे ह।

कलकत्ता कथा समारोह म जनेन्द्रजी के वक्तव्य और तत्प्रेरित व्यक्त एवम अव्यक्त प्रतिक्रियाओ को ध्यान मे रखकर उनकी अपनी कैफियत दी जा रही है।

दिल्ली विश्वविद्यालय के श्री डा० विजयेन्द्र स्नातक ने पारायणपूवक पुस्तक की भूमिका तयार की है जो हिन्दी कहानी क नये आयामो का निरूपण कराती है।

इन सभी बन्धुओं के सहयोग क लिए हम उनके प्रति हृदय स आभारी है।

•

# अनुक्रम

## प्रकाशकीय

यह सकलन अनेक बधुओ के कृतित्व के योग से बनने मे आया है। कहानी मे अपेक्षणीय और उपेक्षणीय तथा कहानी प्रेरणा, प्रभाव और शिल्प' लेखो के प्रश्नकर्त्ता श्री जगदीश गोयल है। सवश्री प्रदीप पत महेन्द्र त्यागी, धर्मेन्द्र गुप्त की भेंट वार्ताओ को सयुक्त करके स्वातन्त्र्योत्तर हिन्दी कहानी एक विश्लेषण को स्वरूप मिला है। 'हिन्दी कहानी शील निरूपण' के प्रश्नकर्त्ता श्री ओम प्रकाश दीपक हैं। सम्पादन म उपयुक्त लेखो को उपयुक्त शीषक आदि देने की आवश्यकता हुई है। विश्वास है कर्त्ता बन्धुओ को वे अनुकूल प्रतीत होगे।

नीलम देश की राजकन्या ग्रामोफोन का रिकाड और पत्नी कहानी पर लखक के वक्तव्य सकलन मे सम्मिलित हैं। उनकी विज्ञान और अविज्ञान कहानियाँ पर्याप्त चर्चास्पद रही थी। उस प्रकरण मे धमयुग म प्रकाशित श्री रमेश बक्षी और लखक क पत्र भी उपयोगी जानकर यहाँ प्रस्तुत किय जा रह है।

कलकत्ता कथा-समारोह म जनेन्द्रजी के वक्तव्य और तत्प्रेरित व्यक्त एवम अव्यक्त प्रतिक्रियाओ को ध्यान मे रखकर उनकी अपनी कैफियत दी जा रही है।

दिल्ली विश्वविद्यालय के श्री डा० विजये द्र स्नातक ने पारायणपूवक पुस्तक की भूमिका तयार की है जो हिन्दी कहानी के नय आयामो का दिग्दशन कराती है।

इन सभी बन्धुओ के सहयोग के लिए हम उनके प्रति हृदय से आभारी है।

# अनुक्रम

# भूमिका

डा० विजयेन्द्र स्नातक

हिन्दी कथा साहित्य में इतिहास म प्रेमचन्द के बाद जैनेन्द्रकुमार का उदय एक ऐतिहासिक घटना है। जैनेन्द्रकुमार कथा साहित्य म जिस रूप म प्रविष्ट हुए वह भी कम विस्मयजनक नही है। प्रारम्भ मे जनेन्द्र विचारक रहे होंगे विचार और चिन्तन के क्षेत्र की इयत्ता नही है। चिन्तन मनन म लीन होने पर प्रत्येक व्यक्ति लोक परलोक सबम विचरण करने का अधिकार प्राप्त कर लेता है। मैं नही जानता कि जनेन्द्र ने यह अधिकार किस आयु मे पा लिया था। मैंने उनके बारे मे जो कुछ पढा है उसम भी इसका कोई ब्यौरा नही है। किन्तु जैनेन्द्र क कथा क्षेत्र म प्रवेश करने की बात विचित्र होने पर भी जनेन्द्र-साहित्य के पाठक को भलीभाति विदित है। जनेन्द्र ने एक युवक की बात, बिना किसी सयोजना क सरसरी तौर पर, लेकिन पूरी सहजता के साथ परख म लिखी थी। 'परख' लिखते समय जनेन्द्र को उपन्यास की रचना-प्रक्रिया का बोध नही था शास्त्रीय समीक्षा म उपन्यास के क्या तत्त्व होते हैं यह भी जानने की जनेन्द्र न चिन्ता नही की थी। लकिन हाँ जनेन्द्र न सत्य-धन को जीते देखा था, कट्टो को भीतर ही भीतर कसमसाते देखा था, और उस सामाजिक परिवेश को भी देखा था जो इन दोनो पात्रो क चारो ओर फला होने पर भी इन्हें बाध रहा था। बस, जनेन्द्र ने उसे लिपिबद्ध कर डाला और प्रेमचन्द ने कहा कि यह यथार्थ-दृष्टि का उन्मेष करन वाली सफल कृति है— यह नया उपन्यास है। इसीलिए कहता हूँ कि जनेन्द्र का कथा क्षेत्र म उद्भव एक आकस्मिक किन्तु अदभुत ऐतिहासिक घटना है।

जनेन्द्र को हिन्दी-कथा क्षेत्र म आये आज छत्तीस वप व्यतीत हो गये। बीसवी शताब्दी की एक तिहाई और वह भी शताब्दी के ठीक मध्य की छत्तीसी जनेन्द्र की रचना अवधि है। इस अवधि के पूर्वार्द्ध को हिन्दी साहित्य के इतिहास लखक 'प्रेमचन्दोत्तर हिन्दी कथा साहित्य' के नाम से व्यवहृत करते हैं और उत्तरार्द्ध को स्वातन्त्र्योत्तर कथा साहित्य के नाम स स्वाधीनता प्राप्ति के परिप्रेक्ष्य म रखकर नय मानदण्डो और मूल्यो द्वारा उसका आकलन अध्ययन करते हैं। इन दोनो विभाजनो म स प्रथम विभाजन म जनेन्द्र प्रमुख कथाकार हैं। जनेन्द्र के उसमे प्रमुख होने का कभी कोई दावा नही किया किन्तु कहानी को नया मोड़ देने और पात्रो के अन्तर्द्वन्द्व को चित्रित करने की नयी शैली के कारण यह स्थान जनेन्द्र को अनायास उपलब्ध हो गया है। परख के बाद जनेन्द्र ने कहानी और उपन्यास दोनो क्षेत्रो म विपुल सृजन किया। उपन्यासो मे सुनीता और त्यागपत्र तो अपने युग की श्रेष्ठतम कृति रूप म समादृत हुए। इसी समय उनकी अत्यन्त विख्यात कहानियाँ भी प्रकाश म आई। कहानी म जिस सवेदन और बोध को आज बडे आयास पूवक लाया जा रहा है वह आज से तीस वप पूव लिखी जनेन्द्र की कहानियो म इतनी प्रचुर मात्रा मे था कि उसके बिना कहानी का विश्लेषण हो ही नही सकता। कुछ समीक्षकों ने इसी सवेदन और जीवन बोध को पाकर जनेन्द्र की कहानियो को विचारात्मक कहानी स निबधात्मक कहानी तक पहुचाने का प्रयत्न किया था। किन्तु कहानी, यदि वह किसी कथ्य को घटनात्मक रूप स प्रस्तुत करती है तभी कहानी है अन्यथा नही—यह बात जनेन्द्र की समझ म कभी नही आई। उन्हे घटनाओ की सयोजना का आग्रह कभी नही रहा। घटनाए तो केवल आवरण मात्र हैं—और कहानी केवल आवरण नहीं है। कोई व्यक्ति खोल को लेकर जीवित चेतना की प्राप्ति का दभ नही करेगा। इसलिए जनेन्द्र की कहानियो म जिन पात्रो की सृष्टि हुई वे केवल आपबीती को दुहराने वाल न होकर आपबीती के कारण स्वय सवथा म उलझने वाले, उन गुत्थियो म स्वय उलझ कर उन्हें सुलझाने का प्रयत्न करने वाले हैं। कौन कह सकता है कि उलझनो को सुलझाने की हरेक कोशिश का सुलझन ही म खत्म होती है—अनेक बार मन की गुत्थियो क फेर मे पड़ कर जनेन्द्र क पात्र यदि स्वय दिग्भ्रमित हो गये हों तो इसम आश्चय की क्या

बात है। जैनेन्द्र के मनका संशय और सन्देह जीवन को अधिक गहराई से जानने समझने का साधन मात्र है। वह उनकी जीवन यात्रा की प्रारम्भिक सोपान मात्र है, यात्रा का अन्तिम गन्तव्य नहीं।

जैनेन्द्र जब कथा क्षेत्र में अवतरित हुए थे तब योरोप में मनोविश्लेषण का सिद्धान्त चिकित्सा विज्ञान से होता हुआ ललित साहित्य में पूरी तरह पैठ चुका था। फ्राइड आदि मनोविश्लेषण शास्त्रियों की स्थापनाएँ काव्य, नाटक और कथा साहित्य की समीक्षा में चरितार्थ हो रही थी और रचनाकार भी उनसे पूरी तरह अवगत था। हिन्दी में मनोविश्लेषण शास्त्र का, समीक्षा क्षेत्र में प्रयोग, छायावाद युग से प्रारम्भ हुआ और छायावादोत्तर लेखक अर्थात सन् १६३० के बाद के रचनाकार के भीतर इस शास्त्र की गंध धीरे धीरे बसने लगी थी। जैनेन्द्र उसी युग में आये और मैं नहीं जानता कि वे इस शास्त्र गंध से वासित थे या नहीं किन्तु गंध तो जैसे वातावरण में सहज ही फैल जाती है वैसे ही वह जैनेन्द्र के साहित्य में चुपचाप आ गई हो तो कुछ आश्चर्य नहीं है। लेकिन शायद जनेन्द्र इस गंध को काम्य न मानते हों और इसी कारण शायद अपने साहित्य से इसे दूर रखने की इच्छा भी व्यक्त करें किन्तु मेरी अपनी दृष्टि से वे मनोविश्लेषण के फेर से बच नहीं सकते, भले ही उस विश्लेषण को वे स्वतः स्फूर्त कहकर फ्राइड आदि मनोविज्ञान वेत्ता चिकित्सकों से दूर रखकर देखें।

मैं इस तथ्य का संकेत इसलिए कर रहा हूँ कि बाद के साहित्य में मनोविज्ञान या मनोविश्लेषण शास्त्र को एक उपयोगी तत्व समझ कर स्वीकृत किया गया और उसके प्रयोगात्मक पक्ष की स्वीकृति से कथा में पात्रों के अन्तर्द्वन्द्व ही नहीं घटनाओं का विकास एवं फलितार्थ भी प्रस्तुत किये गये। कुछ समीक्षकों ने तो कथा लेखकों के वर्ग बनाते हुए जनेन्द्र को भी इसी वर्ग में रखने का आग्रह किया। मैं नहीं समझता कि जनेन्द्र ने अपने को कभी किसी वर्ग में बांधा जाना पसन्द किया हो, लेकिन जनेन्द्र की पसन्द की परवाह कौन करता है। जब समीक्षा वर्ग विभाजन से ही चलती है तो कोई भी लेखक अपने बंधन को, अनिच्छा से ही सही मानने से इंकार नहीं कर सकेगा। फलतः कथा

साहित्य मे मनोविज्ञान का पूरी तरह सूत्रपात करने का दायित्व जैनेन्द्र और इलाचन्द्र जोशी पर लाद दिया गया। मैं यह बात प्रेमचन्दोत्तर कथासाहित्य के इतिहास के साक्ष्य पर कह रहा हूँ। स्वातन्त्र्योत्तर काल मे इस दायित्व को जैनेन्द्र से छीनने का प्रयत्न हुआ और जैनेन्द्र की श्रेष्ठ कहानियो मे मन के संघर्ष और द्वन्द्व को अन्यथा ठहरा कर जैनेन्द्र का काम केलि के कुत्सित वर्णन तक ही सीमित रख कर देखने की बात नये कथाकारो द्वारा कही गई। कैसी विचित्र विडम्बना है कि जैनेन्द्र की सर्वश्रेष्ठ कहानियो को अन्तर्द्वन्द्व स्वातन्त्र्योत्तर काल मे, यौन कुण्ठाओ से लिपटा जुगुप्सा पूर्ण करार दे दिया गया। समीक्षा की ऐसी दयनीय स्थिति भी होती है इसकी कल्पना तो की जा सकती है किन्तु इसे घटित होते देखना समीक्षा के मानदण्डो को दूर ही से प्रणाम करना है। पूर्वाग्रह से दुष्ट पक्षधरता की यही परिणति समझनी चाहिए।

जैनेन्द्र ने अपने उपन्यासो मे कुछ ऐसे पात्र अवतरित किये है जो साधारण से भिन्न होते हुए भी उन सिद्धान्तो के परीक्षण मे लगे हुए हैं जो शायद साधारण व्यक्ति द्वारा क्रियान्वित होते नहीं देखे जाते। सिद्धान्तो की स्वीकृति और क्रियान्वयन दो भिन्न तथ्य हैं। सिद्धान्त की स्वीकृति तथ्य मात्र है। किन्तु सिद्धान्त का क्रियान्वयन सत्य की स्थापना है। सिद्धान्त कोई भी क्यो न हो अपने पुस्तकीय रूप मे वह ग्राह्य या अग्राह्य नही होता। अहिंसा या सत्य जीवन बोध के निकष पर ही सिद्धान्त बनते हैं वैसे तो ये दोनो शब्द धर्म-ग्रन्थ की शोभा बढाने के लिए हैं।

जैनेन्द्र ने कहानियो मे जिन पात्रो को अवतरित किया या वे पात्र जैनेन्द्र ने अपने इर्द गिर्द देखे होंगे। न भी देखे हो तो जैनेन्द्र के भीतर से भी वे पात्र आ सकते हैं। किसी भी पात्र घटना या चित्रण को नाम और स्थान पूर्वक सबको मे होना ही चाहिए यह कोई अनिवार्य शर्त नहीं है। भीतर भी पात्र होता है भीतर भी घटनाए घटती हैं भीतर भी द्वन्द्व से चित्रण की रेखाएँ खिचती है। अनुभूति बाहर से भीतर जगती है और भीतर से बाहर आकर रूपायित होती है। इस प्रक्रिया को कोई भी कथाकार सहज ही मे जान सकता है। जैनेन्द्र ने अपनी प्रारम्भिक कहानियों के बारे मे कहा है कि वे कहानियाँ

कल्पना के भीतर से नहीं बनी। उन्हें जैनेन्द्र ने बनाया नहीं—जो देखा उसे कहने की बाध्यता में से कहानी ने स्वयं रूप ग्रहण कर लिया। यह जैनेन्द्र के यथार्थवादी रचनाकार का एक पहलू माना जा सकता है। इस पर अभी तक आलोचक का ध्यान नहीं गया है।

मैं इस संदर्भ में जैनेन्द्र के अपने शब्दों को ही उद्धृत करना चाहूँगा। जैनेन्द्र ने अपने कथा साहित्य की रचना प्रक्रिया के उत्स पर विचार करते हुए लिखा है 'शुरू में जो कहानियां लिखी गईं वे मेरे उस समय के जीवन से जुड़ी रखी जा सकती हैं। उनकी प्रेरणा अमुक रचना से नहीं आई होगी, क्योंकि वह बिल्कुल जुड़ी हुई थी मेरे तात्कालिक जीवन से निमित्त कुछ बन गया हो, यह बात जुदा है। अपनी स्पर्द्धा शीर्षक कहानी के उद्भव के बारे में जैनेन्द्र ने पूरा वितान फैलाकर जो बात कही है वह भी मेरे इस कथन की पुष्टि करती है कि जैनेन्द्र के अपने परिवेश के भीतर से कहानी फूटती रही है। एक सम्पादक को कहानी देने का आग्रह कर जैनेन्द्र इस चिंता में एक दिन डूब गये कि कल कहानी देनी है लेकिन कहानी है कहाँ। कैसे लिखूं और क्या लिखूं ? कल कहानी देने की फिक्र' और मैं ऊपर तारे देख रहा था। लगा कि एक तारा बहुत बड़ा है और बहुत दूर। और मैं कुछ नहीं हूं। और मैं तारा नहीं हो सकता। उसी घड़ी में एक सूत्र मन में फट कर टकराया कि यदि मैं अपनी चाह को तारे में बिठा दूं तो कुछ हाथ नहीं आएगा। अर्थात् आकांक्षा आदर्श का हुआ है। महत्त्वाकांक्षा में अगर चलें और एक बाहर में कहीं जाएं। प्रतिष्ठित कर दें तो अंत व्यथा में होगा पूर्णता हाथ नहीं लग सकती। बस ऐसा एक सूत्र था, उस समय मन में घटनात्मक कुछ नहीं था। इस सूत्र को—मूर्त करने के लिए अनायास दो चरित्र अवतार पाते हैं। बस उन दो प्रतीक पात्रों के बल रचना में स्पर्द्धा कहानी बनती चली गई। तो अधिकांश रचनाएं अमूर्त सिद्धान्त को अपने निकट मूर्त करने की प्रेरणा से बनी हैं। मेरी अधिकांश रचनाएं सोचता हूं कि साठ प्रतिशत ऐसी होंगी।"

नयी कहानी का समीक्षक इस सिद्धान्त सूत्र से कहानी रचना में विश्वास नहीं करता। जिस सूत्र को वह कहानी के लिए आवश्यक समझता है वह है

भोगा हुआ जीवन, सही हुई पीडा, अनुभूत किया हुआ सत्य, देखा हुआ हुए विपाद। लेकिन क्या सब कुछ आत्मानुभूत ही साहित्य है ? क्या समस्त सृजन स्वकेंद्रित सत्य का अनुभूत प्रयोग मात्र है ? क्या आज का कहानी लेखक मान्यताओ के विघटन और आस्थाओ के टूटन का सारा दुख स्वय झेलने का दावा कर सकता है ? झेलने और भोगने की सीमाए हैं—भोगना सही है किन्तु लेखन का यही मेरुदण्ड बने ऐसी अनिवार्यता को लाद लेना एक सीमा तक आरोपित दण्ड है। इसे भी स्वीकार करो किन्तु इसे ही अंतिम सत्य न मानो। मैं जनेन्द्र के सिद्धान्त सूत्रो म जीवन दृष्टि को पा लेने की बात समझ पाता हूं और इसीलिए केवल भोग हुए क्षण तक साहित्य सृष्टि को सीमित नही करता।

अब प्रश्न यह उठता है कि क्या जनेन्द्र ने जिन सिद्धान्त सूत्रों की विवृत्ति के लिए कहानिया लिखी वे सिद्धान्त जनेन्द्र दशन के ह या तत्व दशन के। तात्विक दृष्टि को सशय दृष्टि नही बनने देना चाहिए। जनेन्द्र की दृष्टि म सशयो का घटाटोप होने के साथ एक विचित्र उलझन मिलती है। यदि सशय जीवन व्यापी है तो उसका होना जनेन्द्र से से क्यो बहिष्कृत हो, लेकिन उलझन म पाठक को छोड देना भी क्या लेखक का काम्य हो सकता है। मैं इस प्रश्न को जनेन्द्र के शब्दो स ही समाधान तक पहुचाने का प्रयत्न करूंगा। जनेन्द्र न स्वय कहा है कि कहानी लिखना तो एक भूख है जो निरन्तर समाधान पाने की कोशिश करती रहती है। हमारे अपने सवाल होते है, चिंताए होती हैं चिंताए होती है और हमीं उनका उत्तर समाधान खोजने का, पाने का सतत प्रयत्न करते रहते हैं। हमारे प्रयोग होते हैं। उदाहरणों और मिसालो की खोज होती रहती है। कहानी उस खोज के प्रयास का एक उदाहरण है। वह एक निश्चित उत्तर नहीं दे पाती पर यह अलबत्ता कहती है कि शायद उत्तर इस रास्ते म मिले। वह सूचक होती है कुछ सुझाव देती है और पाठक अपनी क्रिया के सहारे उस सूझ को ले लेते हैं।

जनेन्द्र ने कहानी म प्रश्नों के उत्तर पाने की सम्भावना ही मानी है—अंतिम उत्तर वे कहानी म नही मानते। इसीलिए सशय की भूमि उनकी कहानी

मे जितनी स्पष्ट होती है उतनी समाधान या उत्तर की भूमि नहीं मिलती। पाठक की उलझन बढती है सशय सघन होता है और वह भ्रमित सा होकर उन पात्रो से बार बार पूछता है कि यह तुमने क्या किया ? क्या तुमने आग्रह के आगे समपण किया ? क्यो तुमने अनीति को स्वीकारा ? क्यो तुमने नग्नता म अहिंसा का उत्कप देखा ? कैसी है तुम्हारी यह निस्सगता और तटस्थता जो हिंसा को पनपने दे रही है ? और पाठक जिज्ञासाओ के घूर्णायित चक्रवाल म भ्रमित हो माथा पकडकर बैठ जाता है।

क्या कहानी के माध्यम स सद्धान्तिक ऊहापोह की यह शैली उपादेय हो सकती है ? क्या कहानी की सफलता पाठक को सिद्धान्तो के विचार जगत मे पहुँचाने मे ही है ? लीजिए मैं एक कहानी के माध्यम से यह प्रश्न उठाता हूँ। कहानी का शीर्षक है 'नीलम द्वीप की राजकन्या'। कहानी बहुचर्चित रही है। इस सशय को द्वन्द्वात्मक स्यादवादी कहानी ठहराया गया है। अर्थात है भी और नही भी है शायद नही हो है, और शायद है भी, यदि नहीं है तो उसका प्रतिपादन नही हो सकता और यदि है भी तो भी वह अनिवचनीय है।' इस प्रकार जो अतिम सत्य है उसे पा लेना मानो असम्भव है। एक समीक्षक के शब्दो मे "यह कहानी जनेन्द्र की कल्पना का वही नगर है जिसपर चलकर वह सशय के सत्य तक पहुँच सकते हैं। यह दूसरी बात है कि हवा म अगुलियो से बनाया गया उनका यह नगर कोई नगर न हो कर, नगर की कल्पना मात्र हो, उसकी रेखाएँ धुएँ की हो, और हाथ लगते ही पिघलकर मिट जाती हो, लेकिन वह है कल्पना का नगर और रहेगा कल्पना का। ऐसा नही कि नगर वस्तु जगत का यह काल्पनिक निर्माण ही इन कहानियो का दोष है वरन हिन्दी कहानी के विकास को देखा जाए तो जनेन्द्र पहले लेखक होगे, जिन्होने अपनी मान्यताओ के लिए कल्पना की एक नई दुनियाँ खडी की और उसमे रक्त मांसहीन पात्रो की परछाइया दिखाकर कथानक का धोखा खडा किया गया और उसके भीतर से उभारने की चेष्टा की। विचारदर्शी जनेन्द्र को जीवन के प्रति भारी सशय है। इसलिए जब व 'रत्नप्रभा' जसी कहानियो म एक नारी की कल्पना करते हैं तो लगता है कि वह मोम की गुडिया है। कुल मिलाकर हमे इतना ही

मिलता है कि उसके पास मोटर है, सोफा है, महल और रुपये हैं वह जमुना जाती है और आती है और एक किताब बेचने वाले के प्रति सदय हो जाती है। कमाल तब है जब वह उसे हंटरों से पिटवाती है। जैनेन्द्र की रत्नप्रभा ऐसा ही अवास्तविक और नकली है जो अपने रचनाकार को एक तरुण स्वप्नदर्शी बालक को बगल में ला बिठाती है।

मैंने जो सवाल उठाया था उसका व्यापक विस्तार ऊपर के उद्धरण में देखा जा सकता है। किन्तु जैनेन्द्र की पात्र सृष्टि को इसी तर्क के द्वारा डिसमिस नहीं किया जा सकता कि वे कल्पना द्वारा निर्मित होते हैं तथा उनकी सृष्टि में केवल सिद्धान्त का अत्यन्त आग्रह होता है। मैं समझता हूं कि प्रत्येक लेखक कल्पना के योग से साहित्य सृष्टि करता है। कल्पना का अर्थ आरोपित मिथ्यात्व न होकर सम्भाव्य सत्य ही है। जैनेन्द्र की रचना का उत्स विचार में होता है। विचार और अनुभव के बीच की खाई जैनेन्द्र जिस रूप में पाटते हैं वह साधारण लेखक से भिन्न कोटि की पद्धति है। जैनेन्द्र का विचार पक्ष इतना प्रबल है कि वे अनुभव की कसौटी की उपेक्षा करते हुए अपने तर्कजाल को फैलाते चलते हैं। इस प्रकार उनकी सृष्टि में विचार का ताना-बाना ही लक्षित होता है अनुभूति के लिए गुंजाइश कम हो रह जाती है। हो सकता है जैनेन्द्र मेरे इस कथन को एकदम अस्वीकार कर दें और अपनी अनुभूतियों को रचना से संयुक्त करने का दावा करें। किन्तु मैं उनके दावे को मानने की विवशता में नहीं पड़ना चाहूंगा। प्रश्न यह उठता है कि जिस विचार को मैंने उनकी रचना का मूल प्रेरक माना है क्या वह जैनेन्द्र की अपने निजी जीवन से सम्पृक्त होता है। और क्या जैनेन्द्र अपने विचारात्मक धरातल पर जीवन जीने का उपक्रम करते हैं? यदि ऐसा है तो निश्चय ही उनकी कहानियों में प्रामाणिकता की स्थापना हो जायगी और फिर विरोध के लिए अवकाश न रहेगा। किन्तु विचार और अनुभूति का सम्बन्ध जैनेन्द्र स्थापित नहीं कर पाते। इसका कारण उनका अपना व्यक्तित्व ही है।

जैनेन्द्र अपने व्यक्तित्व में ऋजु नहीं हैं। उनमें न तो विचार की सरलता है और न व्यवहार की। वे गांधीवादी अहिंसा के समर्थक होने पर

भी अहिंसक का आवरण शायद निभा नही पाते। इसीलिए अपने पात्रो को अहिंसा के उस स्तर पर पहुचा देते हैं जहाँ पाठक नही पहुँच पाता। उनके पात्रो की पीडा को समझ पाना सरल नही है। क्योकि वह पीडा जैनेन्द्र के विचार से सम्भूत है जनेन्द्र का प्रताडित अहकार उस पीडा मे समाया हुआ है जिसे हम अहकार का विगलन कहते हैं वह जनेन्द्र की काम्य तो है किन्तु जनेन्द्र ने उस काम्य को अभी तक उपलब्ध नही किया है। कारण स्पष्ट है कि जैनेन्द्र अहकार मे इतने गहरे उतरे हुए है कि अभी उससे मुक्त होने का क्षण वे पा नही सके है। जब इनका बौद्धिक विमर्श श्रद्धा, भक्ति और प्रेम से द्रवित होकर अह के पिजडे से बाहर निकलगा तभी जनेन्द्र अपनी रचनाओ मे ऋजुता के साथ पात्रो को उतार सकेगे। जो आलोचक उनके उलझे चिन्तन पर आक्षेप करते हैं वे जनेन्द्र के व्यक्तित्व मे ओतप्रोत इस अह को ठीक प्रकार समझे नही हैं। जनेन्द्र की अहिंसा भावना मे भी यही अह छिपा बैठा है जो जनेन्द्र को सरलता से व्यक्त नही होने देता। मेरी यह बात जैनेन्द्र को रुचिकर नही लगेगी किन्तु मैं जैसा अनुभव करता हू वैसा लिखने के लिए बाध्य हूँ। बुद्धिबल से पात्रो को न तो शुद्ध अहिंसक बनाया जा सकता है और न पूर्ण आध्यात्मिक। इनकी कहानियो से मन मे तीव्र कचोट और मथन उत्पन्न होता है, उत्तेजना और आवेग उमडता है, सात्विकता और स्निग्धता नही उपजती। शान्त स्निग्ध प्रभाव के लिए जिस वातावरण की अपेक्षा होती है वह भी जनेन्द्र की कहानियो मे विरल है। आत्मपीडन से ग्रस्त उनके पात्र पाठक को आश्वस्त कर भी कैसे सकते हैं। किन्तु यह नवघाती दशन मथन पीडन और उत्तेजन ही जनेन्द्र की कथा साहित्य की शक्ति है। इस शक्ति को आलोचको ने पहले स्वीकार किया था किन्तु सन १९६० के बाद कथा साहित्य मे जो परिवर्तन आये हैं उनमे जनेन्द्र की कथा, शक्ति सामर्थ्य और शैली का अस्वीकृत करने का प्रयास चल पडा है। जो जनेन्द्र को नहीं समझते उनसे कुछ कहना व्यर्थ है किन्तु जो जनेन्द्र के कथा साहित्य की शक्ति से पूरी तरह परिचित हैं उनसे मेरा यही निवेदन है कि वे जनेन्द्र के प्रदेय को उसी रूप मे स्वीकार करें जिस रूप मे प्रेमचन्द ने स्वीकार किया था।

इधर पिछले तीन-चार वर्षों म जैने द्र ने एक उप यास 'मुक्ति बोध' और १० १२ कहानियाँ लिखी हैं। इन कहानियो के सदभ म उठी चर्चाओ की बात मैं यहा करना चाहता हू। पहली बात तो यह कि नयी कहानी के नामकरण के साथ एक दलबद्ध योजना भी 'अनजाने तैयार हो गई है। अनजाने श द को बहुत से पाठक गलत कह सकते हैं क्योंकि उनके विचार म नयी कहानी के साथ योजनाबद्ध दल सगठन हुआ है। जिस तरह कुछ विशेष नामो को लेकर वर्गीकरण होने लगा है वह भी दलीय दृष्टि से ही हो रहा है। रचनाकार की खानेब दी पहले वादो के सहारे होती थी अब नये पुराने के आधार पर होने लगी है। जैने द्र की विगान' और अ विज्ञान नीषक कहानियोपर जो चर्चा हुई वह जने द्र को न समझने क कारण नही वरन् जानबूझ कर जने द्र को समझने स इकार करने के कारण ही अधिक हुई है। जने द्र की स्वीकृति से इकार करना नये पुराने की खानेब दी का एक पहलू है दूसरा वैचारिक पहलू भी हो सकता है जिसमे सवेदन का यथाथ आत्मानुभूति का चित्रण आधुनिकता का ग्रहण मानव की स्वीकृति और कथ्य की प्रमाणिकता आदि शामिल है। मैं इन पहलुओ पर बाद मे विचार करूगा पहले जन द्र की नयी कहानी के सदभ मे अस्वीकृति पर कुछ चर्चा करना चाहता हू।

कहा जाता है कि स्वतत्रता प्राप्ति के बाद देश म वचारिक दृष्टि से भी नवीन युगबोध आया है। गणतत्रात्मक शासन की स्थापना के द्वारा वयक्तिक सत्ता फिर से उद्भूत हुई है और पुरातन परम्परावादी जडता से व्यक्ति ने अपने को छुडाने का स्वप्न ही नही देखा उपक्रम भी किया है। इस परिवतन का परिणाम यह हुआ कि विचार के सभी धरातलों पर पुनर्मूल्याकन प्रारम्भ हुआ और हमने उस प्रामाणिक माना जो हमारे मन मे विग्रह या सघष पदा करने वाला था। जो जडता से गृहीत होता आ रहा था वह स्वय छूटता सा दीखने लगा। जिनकी लखनी ने इन यथार्थवादी तत्वो को उनकी समग्रता मे ग्रहण किया व अपने लेखन मे प्रामाणिक और खरे माने गये, शष पुराने लेखकों को भोथरीधारवाले हथियार की तरह निकम्मा ठहरा दिया गया। यह निणय भी नये कहानिकारो ने स्वय ही कर लिया कि कौन आधुनिकता बोध स सयुक्त यथाथ

वादी प्रामाणिक लेखक हैं और कौन मौयरीधार वाला व्यक्तिगत कुठाओं एव विसगतियो से पीड़ित कर्दयित लेखक हैं। इन लेखकोपर यह आरोप भी लगाया गया कि य अपने समय और यथाय म डूबे न होने के कारण नितान्त पसनल, व्यक्तिगत स्वर से आपूण थे। इस काल के लेखको की रचनाओ को कविता के इतिहास के सदृश कहानी का रीतिकाल कहा गया। "लेखक की अपना दमित वासनाओ और कुठाओ से ग्रस्त उपजीवी पात्र (इस रीतिकालीन कहानी मे) अवतरित होने लगते हैं। क्रम से उद्भूत अपने परिवेश म सास लेता सामाजिक जड़ो वाला मनुष्य वहीं रुका रह जाता है और दीदी तथा भाभी या बहिन जी के रिश्त वाल व्यक्तियो म कामुकता कसमसाने लगती हैं। भाभीवाद और दीदीवाद का यह युग बीते अभी बहुत दिन नही हुए।'

स्पष्ट है कि ऊपर का यह उद्धरण जैने द्र क कथासाहित्य से चस्पा कर दिया जाता है और जन द्र नये कहानीकारो की दृष्टि म रीतिकालीन सवेदना वाले लेखक ठहरते हैं। मैं रीतिकाल शब्द से जो समझ पाया हूँ वह काम वासना या श्रृगार भावना की अभियक्ति के साथ नारियो के प्रति ललक का द्योतक है। नारियो की सृष्टि म यौन सम्बन्धो का उद्दाम वग भी रीतिकाल जसा ही इन कहानियो म होना चाहिए। कहा जाता है कि जने द्र के नारी पात्रो म यह दमित अतृप्ति, कामवासना की कसमसाहट है उनक त्याग या समपण म कोइ उदात्त भाव नहीं है। मैं शब्दो की बहस म न पडकर केवल इतना कहना चाहता हूँ कि जने द्र क विचार दशन को न समझ कर उनक नारी पात्रो म केवल कामुकता देखपाना एकागी दृष्टि या पक्षपातीय दृष्टि का फल है। जने द्र क नारी पात्रो का देह-समपण भी एक विशिष्ट भूमि पर हुआ है और वह पीडा के दश को उभारने क साथ चुनौती भी लेकर आया है। यदि रीतिकालीन श्रृगार भावना जने द्र की अभीष्ट होती तो वे प्रेमचन्द स पहले के कथा साहित्य मे जीवित रहते द्विवेदी युग से भी पहले के लेखक म फेंक दिय जाते प्रेमच दोत्तर कथा सृष्टि क अग्रदूत न बन पाते।

रोमानी अनुभूतियो का चित्रण कथा साहित्य का वण्य विषय रहा है। आज के नये कहानीकार भी इसे बचा नहीं पाये हैं। मैं समझता [redacted] कि इसे

का सचार होता है। यदि इसी भावबोध को आधुनिकता के लिए ग्रहण किया जाए तो जनेन्द्र भी आधुनिकता स दूर नही ठहरते। उन्होंने समाज के भीतर से व्यक्ति को पकडा है। व्यक्ति है तो समाज का सगठन भी बनता है। निर्वैयाक्तिक समाज सगठन की बात जनेन्द्र ने कही नही कही। फलत जनेन्द्र उस बोध स अवगत रहते हुए कहानी लिखते रहे हैं जो व्यक्ति को उद्वलित करता है और समाज को व्यक्ति माध्यम से आन्दोलित।

कभी कभी ऐसा भी होता है कि कहानीकार का अपना परिवेश उससे छूट जाता है और वह किसी कल्पित परिवेश को अकित करने मे लीन हो जाता है। रोमास और भावुकता पूर्ण कहानियो की चरम परिणति एसे अयथार्थ बोध म होती है जो केवल कल्पना की सासो के ताने बाने पर निर्भर करता है। कल्पना की यह रगीन दुनिया प्राय सभी लेखको क पास होती है किन्तु केवल रगीनी ही कहानी नही हो सकती। जनेन्द्र ने अपनी प्रारम्भिक कहानियो म कुछ रोमानी रगीनियां समेटी थी किन्तु उनका विचार पक्ष उन रगीनियो म डूब कर सोया नही था। जनेन्द्र की दृष्टि भले ही आधुनिकता के तथा कथित मूल्य पर न रही हो किन्तु सहज स्वाभाविक रूप स वे जो लिखते रहे थे वह विचारो की ऊहापोह स ओतप्रोत था और एक सीमा तक वह विचार आधुनिक कहा जा सकता है।

जिस सामाजिक चेतना को अत्यधिक स्पष्ट और उजागर करने का आग्रह आज का नया कहानीकार कर रहा है वह एक अर्थ म नयी अभिव्यक्ति है। मानव मानव क बीच उभरते आकार धारण करते या टूटते सम्बन्धो को उनके सभी सभाव्य सन्दर्भों मे अकित करना कहानीकार के लिए आवश्यक हो गया है। सामाजिक चेतना को नये भावबोध का आकार बनाते ही रूढिया वर्जनाओं अन्धविश्वासो जडमान्यताओ और मिथ्याचार सहिताओ का खोखलापन उद्घाटित करना आज क रचनाकार के लेखन क्रम मे समाविष्ट हो जाता है। जनेन्द्र का स्वातन्त्र्य पूर्व कहानियो मे इस प्रकार की अनेक चुनौतियाँ हैं जो रूढ और जड का खड खड कर समाज क परम्परामुक्त मार्ग को बदलने का सकेत देती हैं। जनेन्द्र ने यह चुनौती न तो किसी पूर्व निश्चित योजना के

रूप में प्रस्तुत की है और न उनका ध्येय यह रहा है कि सामाजिक चेतना की स्थापना के लिए कहानी लिखी जाए। कहानी लिखी गई और जो कुछ कहा गया उसमें से यदि कोई चुनौती, प्रहार या आक्रोश निकल सका है तो वही स्वाभाविक है, कहानी की वही सहज परिणति है।

जैनेन्द्र की कुछ कहानियों में कतिपय सैद्धान्तिक तत्व भी ढूंढे जा सकते हैं। कोई उनकी कहानी को पढ़कर शायद उन्हें सत्याग्रही ठहरा दें, कोई उनकी अहिंसक वृत्ति का संधान करे, कोई कह सकता है कि जैनेन्द्र नैतिक मूल्यों की परीक्षा का उपक्रम करते हैं। कोई कहेगा कि जैनेन्द्र गांधीवाद की स्थापना के लिए चरमअहिंसा की कल्पित कल्पना करते हैं। किसी का मत होगा कि जैनेन्द्र ने अपनी वैचारिक सम्पदा को उलझे हुए रूप में कथा में ढाला है जो पाठक के लिये कम और स्वयं लेखक के लिए अधिक है। इसी प्रकार के और भी अनेक आरोप अभियोग जैनेन्द्र की नयी पुरानी कहानियों पर थोपे जा सकते हैं। जैनेन्द्र इन आरोपों का उत्तर प्रतिवादी बनकर नहीं वरन केवल एक और कहानी लिख कर चुपके से प्रस्तुत कर देते हैं। 'विज्ञान और अविज्ञान' शीर्षक कहानियाँ उनके भीतर के मथन का प्रतिफलन तो है ही किन्तु वे आज के नैतिक मूल्य एवं आधुनिक बोध को भी स्पष्ट करती हैं। विज्ञान केवल देह की माप पर टिकी है आत्म की माप विज्ञान की न तो अभीष्ट है और न शायद उसके लिए संभव हो। जो कुछ मापा जा रहा है वह विज्ञान की अपूर्ण दृष्टि का प्रतिफलन है। पार्थिव दृष्टि को इस कहानी में लेखक ने नयी जिन्दगी के परिप्रेक्ष्य में रख कर आंका है। इस कहानी के द्वारा भी जैनेन्द्र ने एक सत्य का इंगित किया है, सत्य का प्रतिपादन न तो उन्हें अभीष्ट और शायद पाठक को ही अभिप्रेत हो। चुटीला संकेत प्रतिपादन से कहीं बढ़कर है।

आज के कहानीकार यथार्थ चित्रण पर अधिक बल दे रहे हैं। उनका कहना है कि हमारी कहानी प्रामाणिकता पर आश्रित है। कल्पना के मोहक चित्र, जिन्हें मिथ्या चित्र कहना अधिक संगत होगा, आज की कहानी में नहीं है। जैनेन्द्र ने इस सम्बन्ध में किसी अविवादी स्थिति को स्वीकार नहीं किया। यथार्थ चित्रण के लिए जैनेन्द्र ने किसी भी आरोपित मर्यादा अर्थात् प्रामाणिकता

आदि का दम नही किया। जनेन्द्र का कहना है "जो हो रहा है या और जो हम चाहते हैं इन दोनो के मध्य सदा व्यवधान रहता है। लेखन का सारा व्यापार इस व्यवधान म चलता है। इच्छा भावना और कल्पना, रचना के अनिवाय तत्व हैं। जो है और होना चाहिए इनके द्वद्व मे से ही लेखन की प्रेरणा उद्भूत होती है। यह कैसे हो सकता है कि यथाथ म मैं सौ फीसदी सिद्ध अनुभव करू। कारण, मैं चाहता अवश्य उसस अधिक जो हू। जिसे सौ फीसदी यथाथ कहा जाना वहाँ कामना और घटना के बीच अतर नही रह जाना चाहिये। लेकिन क्या ऐसी स्थिति बन पाती है? यदि बनती मान ली जाए तो वहाँ समय समाप्त हो कर रह जायेगा। दूसरे शब्दो म पुरुष का अथ पुरुषाथ मृत हो जायगा। कुछ है जो यथाथ चित्रण से परे है उसका सकेत साहित्य म अनिवाय है। जो सर्वांगत यथाथ चित्रण का दावा करते है वे जानते नही कि शायद वे दभ कर रहे है। प्रत्येक यथाथ के धारण म लेखक स्वय भी रहता है। अत वह यथाथ को अपने मन मे से गुजार कर ही प्रस्तुत कर पाता है। यदि मेरे मन से किंचित रचकर यथाथ आया तो वह सवथा निरपेक्ष यथाथ कैसे हुआ। यथाथ के भेद प्रभेद इसी तथ्य का सकेत करते हैं। कोई लेखक केवल बाह्य यथाथ के आधार पर नही लिख सकता। ऐसा हो तो उसमें सवेदन की यथावश्यक मात्रा न आ पायगी। लेखन के लिए अनुभूति की अनिवायता सदा बनी रहेगी और वह नितात निस्सग यथाथ चित्रण के लिए चुनौती होगी। परम सत अनुपलभ्य अर्थात आदश माना गया है। उस कथ्य म यही सार है।"

आज की नयी कहानी म अकहानी या एटीस्टोरी जसी विधा की चर्चा भी सुनी जाती है। शायद इसके मूल म यही है कि नानी दादी की भुलावे की या रोमानी तज की कहानी को विचार प्रधान कहानी ने मच स हटाया था। अब विचार का तन्तु इतना क्षीण हो गया कि घटना की किसी योजना की भी उसे आवश्यकता नहीं रह गई है। कहानी के अनादि इतिहास म यह एटीस्टोरी कहीं फिट बठगी इस पर अभी तात्विक दृष्टि स विचार नहीं हुआ है। फिर भी अकहानी या ऐटी स्टोरी की चर्चा आज होती रहती है।

जैनेन्द्र इस शब्द को स्वीकार करने के पक्ष मे नही है। उनकी मान्यता है कि कहानी अपनी विधा मे परिवर्तन करती रही है। किसी एक लीक पर कहानी चले, ऐसी विवशता उसकी नही है। किन्तु वह एंटी होकर स्टोरी, या कुछ भी, सार्थकता प्राप्त करे, यह भी सभव नही है। हा अकहानी शब्द से सार अर्थ निकल सकता है वह यह कि घटनाओ मे हठ पूर्वक सयोजन न हो, यही शायद एन्टी स्टोरी का आशय हो। आग्रह पूर्वक घटनाओ को जुटाने और उनमे फिर तुक डालने के भी मैं विरुद्ध हूँ। सयोजना तो ठीक है, किन्तु हठपूर्वकता से किया गया सयोजन कहानी के स्वरूप को दबोचने वाला होता है।" इस सदर्भ मे जैनेन्द्र अपनी एक कहानी को उदाहृत करते हैं। उनकी 'इक्के में दीपक' कहानी सयोजनविहीन कहानी है। कथा का चौखटा कस कर किसी सयोजन को यत्नपूर्वक उसमे नही रखा गया है। लेकिन सयोजन के बाद कहानी का यहाँ अभाव है ऐसा जैनेन्द्र नही मानते। उनका कहना है कि मुक्त मानसिकता के आगे यह कहानी एक प्रश्नचिह्न छोड जाती है। अर्थात आशय का अभाव वहा प्रतीत नहीं होता और सयोजन ही कहानी को सार्थकता प्रदान करता है।

कहानी मे गति और स्पन्दन की उपस्थिति वस्तुनिर्भर नही होती। भाव वस्तु नहीं है। ऐसी अनेक कहानियाँ जैनेन्द्र ने लिखी हैं जिनमे भाव ने ही वस्तु का रूप ग्रहण कर लिया है। भूतवाली उनकी प्रसिद्ध कहानी म वस्तु का व्यक्त ढाँचा नहीं है। किन्तु वह कहानी गतिशीलता से स्फूर्त है, अत घटना के अभाव म भी वह कहानी है। अकहानी उसे नही कहा जाएगा जिस कहानी म घटना निर्भरता न हो, क्या वह कहानी नही होगी। अगूर का छिलका पतला होता है, लेकिन छिलका होता है। कहानी की घटना भी छिलके के सदृश ही है जितना सूक्ष्म वह छिलका होगा अगूर उतना ही अच्छा होगा। जैनेन्द्र की मान्यता है कि कहानी वस्तुत शब्दार्थ का माध्यम नही लेती उसका तो माध्यम शब्द चित्र है। मन में चित्र अकित हो जाता है और कहानी रूप धारण करती जाती है। शब्द के अभिप्राय के माध्यम से विस्तार करना लेख या निबध लिखना है। इसलिए अकहानी म शब्दविस्तार न्यून और चित्राकन अधिक हो तो ठी

हो है, किन्तु उसे अकहानी कह कर रेखाबद्ध करना जैनेन्द्र का प्रिय नहीं है ।

कहानी के शिल्प के सम्बन्ध म जनेन्द्र के विषय म प्रारम्भ से ही विचित्र धारणाएँ बनती बिगड़ती रही है। कुछ समीक्षकों का मत रहा है कि जनेन्द्र शिल्पराङमुख हैं। दूसरे कहते हैं कि जनेन्द्र की चेतना शिल्प को अपनी पद्धति से नया रूप देती रही है, वे एक सफल एवं सचेत शिल्पी हैं। आज की कहानी में रूपहीनता को अधिकाधिक प्रश्रय मिल रहा है। उसका शिल्प वस्तु के साथ संश्लिष्ट होकर शिल्पहीनता का रूप धारण करने लगा है। जनेन्द्र इस रूपहीनता को स्वीकार नहीं करते। कहानी का रूप, आकार ही उसका कलेवर था, शिल्प है। वणमाला के अक्षरों में जिस प्रकार नया कहानीकार परिवतन नहीं करता उसी प्रकार वह रूप की भी उपेक्षा नहीं कर सकता। मौलिक लगन में वस्तु और शिल्प की अभिन्नता तो अनिवाय है और वह सहज भाव से अपना स्थान बना लेती हैं। वस्तु और शिल्प दोनों रचनाकार में संश्लिष्ट अनुभूति से जुड़ जाते हैं अतः इन्हें अनायास सिद्ध मानना चाहिए। अमौलिक लेखक रूप शिल्प को लेकर नाना प्रयोग करते हैं किन्तु उपलब्धि नहीं पाते। लेखन म फाम प्रतीत होने भी रह न जाय यह चेष्टा आग्रही और आबद्ध चेतना की परिचायक है। फाम के प्रति निश्चिन्तता निराग्रह मुक्त चेतना का धम है। रचनाकार के भीतर जो उपलब्ध है उसको प्राप्त करने और प्रेषणीय बनाने म जो आयास हैं वही शली और शिल्प का स्रष्टा है कि यास इसी म से निर्माण पाता है। अत उसे त्याज्य क्यों समझा जाए। जनेन्द्र इसी सहज और अनिवार्य फाम को मानते हैं, इसस अधिक शली शिल्प का कोई साँचा होता है तो जनेन्द्र उसकी चिन्ता नहीं करते और उसे जानने का प्रयत्न भी नहीं करते।

मैं इस पुस्तक म जैनेन्द्र को विचार धारा को पूर्णता के साथ प्रस्तुत करने का दावा नहीं करता। जनेन्द्र का विचारक रूप दशन की सीमाओं तक फैला है जिसे जनेन्द्र भले ही अंगीकार न करें किन्तु हिन्दी का पाठक उसे जानता है। मैंने तो केवल कहानी के संदभ म कुछ बातें ऊपर की पंक्तियों में लिखने की चेष्टा की है। हो सकता है कि मेरे चिन्तन को जनेन्द्र एक झटके के साथ अस्वीकार कर दें और कह दें कि मैं तुम्हारी मान्यताओं का अनुमोदन नहीं करता—मैं वह

नहीं हूँ जो तुम समझते हो।" ऐसी स्थिति में दयनीय तो मैं हो ही जाऊंगा और शायद पाठक की दृष्टि में एक सीमा तक हतप्रभ भी माना जाऊं। लेकिन भूमिका लिखने का अधिकार पाकर मैं वह सब कहना अपना कर्त्तव्य समझता हूं जो ईमानदारी के साथ अनुभव करता हूँ। मैंने जैनेन्द्र की कहानी-कला पर यह भूमिका नहीं लिखी है—मेरी दृष्टि तो आज की कहानी के संदर्भ में जैनेन्द्र की कहानी पर रही है। इसलिए इस भूमिका का क्षेत्र अत्यन्त सीमित और सलक्ष्य रहा है।

कहानी के परिवर्तित होते रूप प्रतिपाद्य, शिल्प शैली आदि पर अनेक समीक्षकों के लेख प्रकाशित हुए हैं। जैनेन्द्र से भी अनेक आलोचकों और पाठकों ने प्रश्न पूछे हैं जो इस पुस्तक में संकलित हैं। मैं समझता हूँ उन प्रश्नोत्तरों में पाठक को बहुत कुछ मिलेगा जो मेरी भूमिका में नहीं है। जैनेन्द्र से सीधे बात करने और उनके मन्तव्य को जानने के लिए मैं पाठक से अनुरोध करूंगा कि वह जैनेन्द्र के उत्तरों में प्रवेश करें। जैनेन्द्र को पा लेना दुष्कर है ऐसा बहुत लोग मानते हैं—मैं इस पूर्वग्रह से मुक्त हो कर पाठक से अनुरोध करता हूँ कि वे इस पुस्तक का अनुशीलन करें। समग्र जीवन दृष्टि से अनुस्यूत जैनेन्द्र के ये उत्तर पाठक को कहानी के माध्यम से बहुत कुछ ज्ञातव्य दे सकेंगे। इस पुस्तक में भिन्न भिन्न समय के प्रश्नोत्तर संकलित किये गये हैं अतः कहीं कहीं पुनरावृत्ति का आभास मिलेगा किन्तु बहुत बड़ा भेद कहीं नहीं है। जैनेन्द्र ने बीस वर्ष पहले जो मौलिक लेखन के रूप में स्वीकारा था आज बीस वर्ष बाद उसे नकारा नहीं है। जैनेन्द्र के चिन्तन में ज्यों ज्यों गहराई आई है त्यों-त्यों वे तत्त्व के समीप ही पहुँचे हैं यही कारण है कि बाह्य विधान या शिल्प शैली पर उनका आग्रह नहीं रहा। वे विज्ञान या पार्थिवता से अभिभूत नहीं हुए—सहज रूप से विधान को स्वीकार करने पर भी उनके भीतर पदार्थ से ऊपर देखने का आग्रह निरन्तर बना रहा है यही उनके चिन्तन की समृद्धि का द्योतक है। जैनेन्द्र अस्तित्ववादी नहीं, अस्ति को पकड़ने वाले आस्तिक हैं। अतः उनकी कहानी का बोध आधुनिकता के किसी सीमित आयाम में न बंधकर व्यापक आस्तिकता के बोध से जुड़ा रहता है। इसे समझ लेने पर जैनेन्द्र के कहानी विषयक विचार किसी भी निकष पर

कहे जा सकते है। इस पुस्तक मे सकलित प्रश्नोत्तरो मे भी जैनेन्द्र की कहानी रचना प्रक्रिया का स्वरूप समझा जा सकता है। यही इस पुस्तक की सार्थकता है।

●●●

# अपनी कैफ़ियत

मेरा कहानी लिखना कैसे शुरू हुआ, यह याद करता हूँ तो विस्मय होता है। विस्मय शायद इसलिए कि औरों की बात मैं नहीं जानता। मेरा आरम्भ किसी तैयारी के साथ नहीं हुआ। जब तक चाहता रहा कि कहानी लिखूँ तब तक सोचता रह गया—'कैसे लिखूँ ?' और जब लिखी गई, तब पता भी न था कि यह कहानी है।

बात यों हुई। वक्त खाली था और मैं नहीं जानता था कि अपना क्या बनाऊँ। दुनिया में एक माँ की मार्फ़त मेरा नाता था। शेष में दुनिया अलग थी और मैं अपने में बंद अलग था। एक बूंद अलग हो कर सूख ही सकती है, मैं भी सूख ही रहा था।

पर ज़िन्दगी एक अकेले तो चल ही नहीं सकती। निबाह को कुछ तो चाहिए। उसके लिए कमाई चाहिए। तेईस चौबीस बरस की उमर हो जाय तो आदमी को कुछ करने की सुध लेनी चाहिए। सुध तो लेता था पर जुगत कुछ न मिलती थी। नतीजा यह कि दिन के कुछ घण्टे तो लाइब्रेरी के सहारे काटता था, बाक़ी कुछ ख़ामख़्याली और भटरगश्ती में।

इस हालत में पहली जो कहानी हुई वह यों कि एक पुराने साथी थे, जिनका ब्याह हुआ। भाभी पढ़ी लिखी थीं। पत्रिका पढ़ती थीं और चाहती थीं कि कुछ लिखें जिससे उनका लिखा छपे और साथ तस्वीर भी छपे। हम भी मन ही-मन यह चाहते थे। दोनों ने सोचा कि कुछ लिखना चाहिए। तय हुआ कि अगले शनिवार का दोनों को अपना लिखा हुआ एक-दूसरे के

सामने पेश करना होगा। शनिवार आया और देखा कि उनकी कहानी तैयार थी। हमें कुछ बात पकड़ न आ सकी थी कि लिखा जाता। ऐसे एक हफ्ता दो हफ्ता निकल गये। भाभी तो भी कुछ न कुछ लिख जाती थीं यहाँ दिमाग दुनिया भर में घूमकर कोरा का कोरा रहता था। हम अपनी इस हार को लेकर मन ही मन आछे पड़े जा रहे थे। होते होते हम जड़ हो गये, सोच लिया कि कुछ अपने से होने हानेवाला नहीं है। यह अपना निकम्मापन इस तरह तय हो चुका था कि एक दिन घटी एक दिलचस्प घटना को हमने ज्यों का त्यों कागज पर उतार डाला। जाकर भाभी को सुनाया। घटना भाई साहब और भाभी को लेकर थी। भाभी लजाई मगर खुश भी हुई। मैं मानता हूँ कि वह पहली कहानी थी जो फिर जाने क्या हुई।

दूसरी तीसरी और चौथी-पाँचवी कहानियों का आलम यों बना कि एक मित्र सन २० २१ की गर्मा गर्म देश सेवा के बाद सन् २६ २७ होते होते खाली हाथ हो गये। अब क्या करें? जमने की जगह हो तो नेतागिरी के काम की भी सुविधा हो जाए। यों आँधी के वक्त की बात दूसरी है, ठंडे वक्त की दूसरी। सो मित्र—बड़े विलक्षण बड़े योग्य—अन्त में शायद पच्चीस रुपये पर एक पाठशाला में मुख्य अध्यापक हुए। पाठशाला छोटी थी पर उनके ख्याल बड़े थे। महाशय ने तीसरी चौथी क्लास के विद्यार्थियों को लेकर वहाँ एक हाथ लिखी पत्रिका निकालनी शुरू की। मुझे लिखा कि उसमें तुम भी लिखो। कहीं पता होता कि यह तो लेखक बनने का रास्ता बन रहा है तो मेरा जी डूब जाता। सच कहता हूँ मैं ऐसी दुस्सम्भावना का बोझ तब नहीं उठा सकता था। सो मित्र का खत आता और मैं जवाब लिख भेजता। जवाब जरा लम्बा भी हो जाता और सूझ में जो उलझना, आँक देता। इस तरह शायद छः महीने हुए होंगे कि मित्र का वहाँ से पत्ता कट गया। निकले तो साथ अपनी हाथ लिखी पत्रिका के अंक भी उठाते लाये। उन दिनों एक हितैषी बुजुर्ग कभी-कभी घर पधारा करते थे। ठाली उत्सुकता में पत्रिका के अंक उ होंने देखे और कहीं जा रहे थे तो साथ लेते गये।

चलो छुट्टी हुई। लेकिन दो एक महीने बाद लाइब्रेरी में बैठा हुआ देखता क्या हूँ कि 'विशाल भारत' में 'श्री जिनेन्द्र' की कहानी छपी है 'खेल'। यह 'खेल' तो जरूर मेरा है—तो क्या 'विशाल भारत' में छपनेवाला 'श्री जिनेन्द्र' मैं ही हूँ। दिल उठता था और गिरता था। जाने किस घड़ी वह कहानी लिखी गई थी, खेल कि अब कई जगह छपी देखता हूँ कि वह 'एक चीज' है। क्यों न हो, लोग कहते हैं तो शायद होगी वह 'चीज'। पर सच मानिये, यदि उसके भी चीज होने का जरा भी गुमान होता तो 'खेल' या वह खेल जैनेन्द्र से न हो पाता।

कहानी का लिखना तो ऐसे शुरू हुआ, पर उसके कुछ काल जारी रहने का भेद दूसरा है। वह रहस्य यह कि शायद 'खेल' के ही पारिश्रमिक-स्वरूप 'विशाल भारत' से चार रुपये का मनीआर्डर चला आया। मनीआर्डर क्या आया मेरे आगे तो तिलिस्म खुल गया। इन तेईस चौबीस बरसों को दुनिया में बिता कर भी मैं क्या तनिक उस द्वार की टोह पा सका था कि जिसमें से रुपये का आवागमन होता है। रुपया मेरे आगे फरिश्ते के मानिन्द था, जिसका जन्म जाने किस लोक का है। अवश्य वह इस लोक का तो है नहीं। वह अतिथि की भाँति मेरे 'खेल' के परिणामस्वरूप मेरे घर आ पधारा, तो एकाएक मैं अभिभूत हो रहा। मेरी माँ को भी कम विस्मय नहीं हुआ। तो बेटे के निकम्मेपन की भी कुछ कीमत है! माँ से ज्यादा बेटा अपने निकम्मेपन को जानता था। पर 'विशाल भारत' के मनीआर्डर से मालूम हुआ कि आदमी अपने को नहीं जान सकता। दुनिया अति विचित्र है और जाने यहाँ किसका क्या मोल लग जाय। मोल भाव यहाँ असली है नहीं इस लिए उनकी तोल भी मनमानी है।

खैर, फिर तो कुछ और भी लिखा। उसी जमाने की एक बात याद आती है। पाठशाला वाले मित्र के पहले खत के जवाब में मैंने कुछ लिखना शुरू किया। उस कथा में एक पब्लिक लीडर मंच पर आते हैं जो भारत माता की याद अंग्रेजी में ही कर पाते हैं। कहानी पूरी हुई तो मालूम हुआ कि अपनी भारतमाता की भक्ति तो खासी ऊँची अंग्रेजी में वह महोदय कर

गये हैं—तीसरी चौथी क्लास के बच्चों की समझ तक वह कैसे उतरेगी ? इससे उस रचना को मैंने अपने पास रोक रखा दूसरा कुछ और लिख भेजा। पहली रचना का शीर्षक दिया गया था 'देशप्रेम'। वह मेरा 'देशप्रेम' एक दिन दिल्ली के एक मासिक पत्र के कार्यालय में मेरे हाथों से छिन गया। पर तीन-चार महीने हो गये उसकी सूरत उस पत्रिका में देखने में नहीं आई।

मैं डरते-डरते कार्यालय में पहुँचा। सपादक, जो मालिक भी थे, बोले कि आपका लिखा हुआ साफ नहीं था और अशुद्ध भी था। अत हमारे सहायक गये तो उसे साथ ले गये थे। देखिये अभी इस डाक से उसकी शुद्ध प्रतिलिपि भेजी है। अब अगले अक में वह आ रहा है।

मैंने रचना देखनी चाही तो सपादक ने मेरे हाथों में दे दी।

मैंने खडे-खडे उसे उलटा पुलटा कि मस्तक हाथ में लेकर वापस कुर्सी मे आ रहा। देखता हूँ कि सचमुच ही रचना को एकदम शुद्ध बना दिया गया है।

मैंने सपादक से कहा कि यह रचना मुझे ले जाने दीजिये कारण निस्सदेह वह शुद्ध तो है पर वह मेरी नहीं रही है। अपने से अधिक शुद्धता मेरा नाम कैसे उठा सकेगी ?

सपादक हँसकर बोले, जैसी आपकी इच्छा। ले जाइये। लेकिन आपकी एक कहानी तो हमारी हो चुकी है यह ले जा सकते हैं। लेकिन दूसरी देनी होगी, और कल नाम तक मिल जानी चाहिए।

मैंने कहा कि यह कैसे सभव है ?

बोले तो रहने दीजिए यही छप जायगी।

मैंने कहा कि इतनी शुद्ध होकर यह मेरे नाम से कैसे छप सकती है, क्योंकि मैं कहाँ उतना शुद्ध हूँ ?

बोले, तो कल दफ्तर के समय तक दूसरी रचना देने का वायदा कीजिये।

आप कहेंगे कि क्या वह रचना खरीद ली गई थी ? नहीं, पर पैसे के अधिकार से बड़ा प्रेम का अधिकार होता है। सपादकजी का, जो कि मालिक भी थे, मेरी उस रचना पर वही अधिकार था।

मैंने कहा कि अच्छा, कोशिश करूंगा।

बोले, कोशिश नहीं, वायदा कीजिये। कल चार बजे तक पहुँचा देने का वायदा करें तो यह ले जा सकते हैं।

मेरी हालत दयनीय थी। लेखक को दयनीय होना भी चाहिए। उसका अधिकार केवल कर्त्तव्य है। लेकिन मैं अतिपरिशुद्ध अपना वह 'देशप्रेम' वहाँ कैसे छोड़ सकता था ? उस 'देशप्रेम' को अच्छी तरह काटा छीला गया था। मुझे तो ऐसा लगा कि मरम्मत से जगह जगह उस बेचारे देश प्रेम में लहू की लाली उभर आई है।

सपादक जी बोले कहिये वायदा करते है ?

अपने देश प्रेम की बेहद छिली और रँदी दशा को देखते हुए नीची आँखों से मैंने कहा, अच्छा !

सपादक जी बोले, तो खुशी से ले जाइए।

यह सुनते ही उस देश प्रेम को मोड़ माड़कर जेब मे डाल मैं तत्काल कार्यालय से बाहर आ गया।

यह लगभग शाम का समय था। गर्मियों के दिन थे। घर आया, खाना खाया कोठरी से निकाल कर खटोली खुले खँडहर पर बाहर डाली और सोचने लगा कि कल क्या करूंगा। मन एक बोझ से दबा हुआ था और कल्पना उड़ न पाती थी। रात हुई और उसी खडहर पर खटिया डाले ऊपर देखता मैं पडा रहा। मेरे और तारों के बीच केवल शून्य था। ऐसे समय मुझे नेपोलियन का नाम याद आया। क्या वह सफल हुआ ? उसका जीवन सार्थक हुआ ? क्या वह तृप्ति लेकर गया ? क्या उसम या किसी मे अपने आदर्श को बिठाया जा सकता है ? क्या आदर्श को अपने से बाहर रख कर देखना होगा ? आदर्श को अपने से दूर, अलग, किसी दूसरे म आरोपित करने से चलेगा ? नहीं

ऐसे खयाल पर खयाल आते रहे। इन्ही के बहाव मे मन मे उठा कि अच्छी बात है, एक पात्र उठाया जाय जो नेपोलियन मे अपना आदर्श डालकर चले। दूसरा उसके मुकाबले का पात्र हो जो अपने आदर्श के बारे में मुखर न

हो। ये दोनो फिर आपस मे दूर न हो, बल्कि घनिष्ठ हो पर ये सब विचार आपस में ऐसे धुले मिले घुमिल थे कि वे थे ही, यह भी कहना कठिन है। सब कुछ वायव्य ही था।

इसी हालत मे धनै सनै नींद आ गई। सवेरे उठकर निवृत होना था कि याद आया, चार बजे तक कहानी पहुँचानी है। मन को झुंझलाहट हुई। उसने विद्रोह करना चाहा। पर अपने से कोई बचाव न था, कारए मुझमे असली ताक़त ही न थी। इसलिए वचनबद्धता की जकड मुझसे टूट न सकती थी। अत लिखने बठना पडा। उस समय रात की उठी हुई अस्पष्ट सी घुमडन सूझ आई। बस उसका सहारा थाम मैं लिख चला। अत मे पाया कि स्पर्द्धा कहानी बन गई है।

वह कहानी वान वान कसे बनती गई और उसके उपकरण कसे-कसे लिखने क साथ साथ मन म और मस्तिष्क मे जुटते चले गये—उस विषय को यहाँ छोडे देता हू यद्यपि कहानी के अवतरण निर्माण को स्वय समझने की दृष्टि से वह विषय काफी सगत है।

खर, कहानी हुई और उसे गुडी मुडी कर मैंने जेब मे डाला। कहानी जसी जो स्लिप आई—लम्बी, कम लम्बी छोटी—उसी पर लिखी गई थी। इससे वह लपटी ही जा सकती थी उसकी तह नहीं की जा सकती थी।

उस रोज ठीक याद नहीं पडता कि क्यो, पर पाँच रुपये की मुझे बेहद जरूरत थी। माँ से माँग नहीं सकता था। वे पाँच रुपये अपने लिए नहीं किसी और ही जरूरी आवश्यकता के लिए चाहिए थे। खर तीसरे पहर का समय और मैं चला पदल।

फतेहपुरी पर मुझे भाई ऋषभचरण मिले। बोले, कहाँ! कहाँ जा रहे हो?—ओ, यह जेब आज कस फूली हुई है? और देखते-देखते जेब से लिखे कागजो की रील उन्होंने निकाल ली।

ओफ़्फ़ोह, कहानी है! तो कहानी लिखी है! कहाँ ले जा रहे हो?

मैंने बताया कि अमुक कार्यालय म ले जा रहा हूँ और ५ रु० की जरूरत

है। सोचता हूँ कि कहूँगा कि उधार ही सही, इस कहानी पर पाँच रुपये ही दे दें तो एहसान हो।

ऋषभ भाई की सलाह थी कि मैं ऐसा न करूँ, क्योंकि उससे कोई फ़ायदा न होगा।

खर पहुँच कर कहानी की रील सम्पादकजी को दिखलाई और ५)रु० की अपनी गरज भी जतला दी। सपादकजी लेखकों को पारिश्रमिक अवश्य और काफी परिमाण म दे देना चाहते थे। बस, प्रतीक्षा यह थी कि पत्रिका नफा देने लगे। तब तक मन पर पत्थर रखकर उन्हें अपनी असमर्थता प्रकट करनी ही पडेगी।

मैं नहीं जानता कि तब ऐसी अटक मुझे क्या आ गई थी। मैंने कहा कि मैं तो उधार चाहता हूँ। पर सपादकजी असमर्थ ही थे। उन्होंने कहा कि आप चाहें तो कहानी ले जाइये यद्यपि देखा जाय तो कहानी हमारी हो चुकी है। पर क्या कहूँ, कहानी पर पैसा देने की स्थिति तो बिल्कुल नहीं है।

लौट आया और वह कहानी फिर शायद एकाध महीने मेरे पास ही पडी रही। फिर एक दिन कमर म साहस बाँधकर मैंने क्या किया कि अपनी उस 'स्पर्द्धा' को प्रेमचन्दजी के पते पर रवाना कर दिया। साथ ही एक पत्र लिखा कि 'माधुरी' सपादक नहीं कहानी-सम्राट प्रेमचन्द को यह भेज रहा हूँ और छपने के लिए नहीं बस कुछ जानने भर के लिए यह साहस बन पड रहा है।

डाक मे डालकर धडकते मन से जवाब का इन्तजार करने लगा। छ सात दिन म छपा काड आया, जिसमे लिखा था कि कहानी सधन्यवाद वापस की जा रही है। कहानी की वापसी पर चाहे मन से खिन्न हो होना चाहा, पर उसके सधन्यवाद ने उस पानी-पानी कर रखा। पत्र पर प्रेमचन्दजी के दस्तखत न थे।

चलो, बखेडा कटा। जिन्दगी की मुक्ति मौत में है और आशा की सफलता निराशा मे। पर हाय राम, कागजो की सबसे पिछली स्लिप की पीठ पर फीकी स्याही म अंग्रेजी मे यह मैं क्या लिखा देखता हूँ ? हो-न हो, ये प्रेमचन्द के अक्षर है। लिखा है—*Please ask if this is a translation*

कहना चाहिये कि प्रेमचन्दजी के परिचय का द्वार उस राह से मेरे लिए खुला। मैंने उस पर उन्हें कुछ नहीं लिखा। सिर्फ कुछ दिन बाद एक दूसरी कहानी भेज दी। 'स्पर्द्धा' कहानी के पात्र विदेशी थे और ढंग विदेशी था। उसकी एक लाचारी हो गई थी। दूसरी कहानी आस पास को लेकर थी। बस, उस अधेरे के भेद से चिट्ठी पत्री शुरू हो गई।

यहाँ शायद आप प्रेमचन्दजी की कहानी कला पर कुछ कहने की मुझसे अपेक्षा रखते हो। सचमुच मैं अधिक नहीं कह सकता। मैंने पहले ही निवेदन कर दिया था। अपनी कैफियत देने के सिलसिले में कुछ आ जाय तो आ सकता है।

प्रेमचन्द जी को मैं कहानी की कला के विषय में बात करने तक कभी न ला सका। यों तो कोशिश भी विशेष न की पर जब उस तरह की बात आयी वह टाल ही गये। कहानी उनके लिए निर्जीव तत्त्व न थी। इसस उसकी टेकनीक पर रस के साथ वह चर्चा भी क्या कर सकते थे! कहानी में मानव चरित्र और मानव हृदय उनके लिए प्रधान था। लेखन सम्बन्धी दूसरी कला-शिल्प की बातें एकदम गौण था।

एक बार प्रेमचन्द ने कहा, जैनेन्द्र उपन्यास लिखो। मैंने कहा कैसे लिखूँ? बोले अरे घर में नाते रिश्तेदार जो हों, बस, उन्हीं को लेकर लिख दो।

यह बात आज भी मुझे याद है। मैं नातेदारों को लेकर नहीं लिख सका न ही लिख पाता हूँ यह बात बिल्कुल अलग है। लेकिन प्रेमचन्दजी की सलाह पक्की है और सच्ची है। यानी प्रेमचन्द को वह सही-सही व्यक्त करती है। प्रेमचन्दजी की कला का मूल उनकी उस सीख में बसा है। दूर कहाँ जाना है। आस पास के जीवन में ही जो जीते जागते व्यक्ति तरह-तरह के स्वभाव लेकर तरह तरह के कर्म करते हुए निभ रहे हैं उनमें ही तुम क्या नहीं पा सकते हो? किसी परिवार को ले लो। तीन पीढ़ियाँ तो मिल ही जाती हैं। उनके जीवन-व्यापार पर अंकित है उन तीनों पीढ़ियों का इतिहास।

जीवन की गति के विकास का भी उसमे से खोया जा सकता है। उन्ही के सरिसृष्ट जीवन चित्र मे से नीति और दर्शन के निचोड को भी पाया जा सकता है।

मेरा अनुमान है कि उनकी कहानिया के चौखटे आस-पास के यथार्थ पर से उठाकर लिये गये हैं। उनकी कहानियों का प्राण व्यवहार धर्म है। उनके पात्र सामाजिक हैं। उनके चरित्र महान् इसलिए नहीं है कि प्रेमचन्दजी ने उन्हें महान् बनने देना नहीं चाहा है। सबके सभी गुण-दोषो के पुज हैं। किसी का दोष विराट अथवा कि इतनी सघनता से काला नहीं बन पाता कि उसी में चमक आ जाय, न किसी का गुण हिमालय की भांति शुभ्र और अलौकिक कांति देने वाला बन पाता है। औसत आदमी की सम्भावनाओं से परे उनके पात्र नहीं जाते। कल्पना को प्रेमचन्द उठने देते हैं, पर रोमांस तक नहीं उठने देते। जैसे उन्होंने अपने को एक कर्तव्य मे बांध लिया है और वह कर्तव्य उनका वर्तमान के प्रति है। मोक्ष से और मानव की भवितव्यनाओं की अमित सम्भावनाओं म उनका इतना सम्बन्ध नहीं है जितना कि मनुष्य-समाज और उसकी आज की समस्याओं से है। वह समाज हितैषिता से छूट नहीं सकते। यह उनकी शक्ति और यही उनकी सीमा है।

एक रोज बोले, जैनेन्द्र मुझ में प्रतिभा नहीं है। मैं तो प्लाड करता हू। महीने मे दो कहानी पूरी कर दू तो समझूं, बहुत हुआ। मुझमे वह वेग नहीं है जिसे प्रतिभा का लक्षण माना जाय।

इस वक्तव्य को भी मैं उनके व्यक्तित्व की दृष्टि से बहुत लाक्षणिक कह सकता हूँ। वह साधनापूर्वक साहित्यकार थे। साहित्य उनके लिए विनोद या विलास का रूप न था। वह कहानी गढ़ते थे, तयार करते थे उसे निकाल नहीं फेंकते थे।

मैंने उन्हें उपन्यास लिखते हुए देखा है। छोटी कहानी के बारे में तो नहीं कह सकता। शायद हो कि कहानी भी एक से अधिक बैठकों म वह लिखते हों। शायद उनके उपन्यास मे लिखने की पद्धति से कहानी के ढग पर

